हंता अत्थि । कहण्णं भंते ! जीवाणं असायावेयणिज्जा कम्मा कज्जंति ? गोयमा ! परदुक्खणयाए, परसोयणयाए, परजूरणयाए, परतिप्पणयाए, परपिट्टणयाए, परपरितावणयाए, बहूणं पाणाणं जाव सत्ताणं दुक्खणयाए, सोयणयाए, जाव परियावणयाए, एवं खलु गोयमा ! जीवाणं असायावेयणिज्जा कम्मा कज्जंति, एवं नेरइयाणवि, जाव वेमाणयाणं ॥ "

(पत्र ४७५ से ४७७)

अर्थात्–हे भगवन् ! जीव, कर्कश वेदनीयकर्म उत्पन्न करे ! करे । हे भगवन् ! जीव कर्कश वेदनीय कर्म कैसे उत्पन्न करे ? गौतम ! प्राणातिपातसे, यावत् मिथ्यादर्शनशल्य अर्थात् अठारह पापोंसे कर्कश वेदनीयकर्म उपार्जन करे । हे भगवन् ! नारकीके जीवोंको कर्कश वेदनीय कर्म उत्पन्न होते हैं ? । होते हैं, यावत् वैमानिक जीवोंपर्यन्तको होते हैं ।

हे भगवन् ! जीव अकर्कशवेदनीय कर्म उत्पन्न करते हैं ? करते हैं। हे भगवन् ! अकर्कशवेदनीय कर्म कैसे उत्पन्न होते हैं ?, हे गौतम ! प्राणातिपातविरमणसे, यावत् परिग्रह विरमणसे, और क्रोधके त्यागसे, यावत् मिथ्यादर्शन शल्यके त्यागसे जीवोंको अकर्कश वेदनीयकर्म उत्पन्न होते हैं ? हे भगवन् ! नारकीके जीवोंको अकर्कशवेदनीय कर्म उत्पन्न होते हैं ? गौतम ! यह अर्थ समर्थ नहीं है, अर्थात् नहीं होते है, यावत् वैमानिक पर्यन्त । लेकिन मनुष्योंको तो, जैसे जीवको कहा, वैसे समझना । अर्थात् मनुष्योंको यह कर्म उपार्जन होते हैं ॥

हे भगवन् ! जीवोंको शातावेदनीय कर्म उत्पन्न होते हैं ? होते हैं। हे भगवन् ! किस प्रकारसे शातावेदनीयकर्म उत्पन्न होते

हैं? हे गौतम ! प्राणकी अनुकंपासे, भूतकी अनुकंपासे, जीवकी अनुकंपासे, सत्त्वकी अनुकंपासे, और बहुत प्राणिभूत-जीव-सत्त्वोंको दुःखके नहीं देनेसे, दीनपनेके नहीं करानेसे, शोकके नहीं करानेसे, अश्रुआदिके नहीं करानेसे, यष्ट्यादिके ताडनके अभावसे, शरीरके तप्त करनेके अभावसे, जीव शातावेदनीय कर्म उपार्जन करते हैं। इस प्रकार नारकीके जीवोंसे लेकर वैमानिक पर्यन्त समझ लेना ॥

हे भगवन् ! जीवोंको अशातावेदनीय कर्म उत्पन्न होते हैं ? होते हैं। हे भगवन् ! जीवोंको अशातावेदनीय कर्म कैसे उत्पन्न होते हैं?, हे गौतम ! परको दुःखदेनेसे, परको दीनपना करानेसे, परको शोक करानेसे, अश्रुआदिके गिरवानेसे, यष्ट्यादिसे ताडन करनेसे, और शरीरको तप्त करनेसे तथा बहुत प्राणियोंको पीडन करनेसे, यावत् शरीरको तप्त करनेसे जीव अशातावेदनीय कर्मको उपार्जन करता है। इस प्रकार नारकी के जीवोंसे लेकर वैमानिक पर्यन्त समझ लेना ॥

अब विचारनेकी बात यह है कि-उपर्युक्त पाठमें चार प्रकारके कर्मोंके उत्पन्न होनेमें, कारण भी भिन्न भिन्न ही दिखलाए हैं। इससे स्पष्ट होता है कि-" जीवोंको नहीं मारना, ' इसीका नाम ' अनुकंपा ' नहीं है किन्तु एक जीवोंकी रक्षा करना-दुःखोंसे मुक्त करना, इसीको भी कहते हैं। और इसमे भी अनुकंपा करनी, यह जाहिर होता है ।

अब, आगमोंके प्रमाणोंसे अनुकंपाका विशेष स्पष्टीकरण करनेकी आवश्यकता नहीं है, तो भी यह कहना अनुचित न होगा कि-' निरनुकंपा ' यह अनार्य के लक्षणोंमे दिखलाई हुई है। जैसे सूयगडांगसूत्रके प्रथम श्रुतस्कंधके पृ० २६२ में अनार्यके लक्षण दिखलाते हुए कहा है कि:—

" पावा य चंडदंडा अणारिया णिग्घिणा णिरणुकंपा "

इससे भी सिद्ध हुआ कि–आर्यपुरुष, अनुकंपासे रहित नहीं हो सकते । कहिये, इससे बढकर और क्या कहा जा सकता है ?।

हम दावेके साथ कह सकते है कि–चाहे पैंतालीस आगमोंको देख लीजिये, चाहे बत्तीस, लेकिन किसी स्थानमें अनुकंपाका निषेध नहीं देखनेमें आवेगा ।

इन आगमोंको ही क्यों ? हम पहिले कह आये हैं, उसी तरह संसारके समस्त धर्मके, धर्म ग्रन्थ को देख लीजिये, किसी-मेंसे यह नहीं पाया जायगा कि–'जीवोंकी रक्षा नहीं करनी चाहिये–' 'जीवो पर दया नहीं करनी चाहिये'–'जीवोंको नहीं बचाना चाहिये' । यदि ऐसे ही सिद्धान्त संसारमें प्रचलित होते, आज संसारमे मनुष्य, मनुष्य ही नहीं कहे जाते, किन्तु उनका कुछ और ही नाम होता ।

हम कहते हैं कि–सूत्र--सिद्धान्तोंके उन गूढ रहस्योंको जाने दीजिये, हमारे तत्त्ववेत्ताओंने–ऋषि–महर्षियोंने, उन रहस्योंका भी मक्खन निकालकर, हमारे सामने जो सुभाषित रक्खे हैं, उन्हींपर हम ख्याल करे, तो हमें मालूम हो सकता है कि–अनु-कंपा क्या चीज हैं ? वह हमें करने लायक है या नहीं ?। देखिये, एक जगह कहा हैं:–

" विद्या विवादाय धनं मदाय,
शक्तिः परेषां परिपीडनाय ।
खलस्य साधोर्विपरीतवृत्तिः,
ज्ञानाय दानाय च रक्षणाय " ॥ १ ॥

अर्थात्–दुर्जनकी विद्या विवादके लिये, धन मदके लिये, और शक्ति दुसरोंके दुःख देनेके लिये होती है। किन्तु, साधु पुरुषकी इससे विपरीतवृत्ति होती है। अर्थात साधु–सज्जनकी विद्या ज्ञानके लिये, धन दानके लिये और शक्ति दूसरोंकी रक्षाके लिये होती है।

कैसा उत्तम सुभाषित! यदि इस एक ही सुभाषित पर खयाल रक्खा जाय, तो मनुष्योंको मालूम हो सकता है कि–दान करना और जीवोंकी रक्षा करना, ये दोनों मनुष्योंके परम कर्त्तव्य ही हैं।

शास्त्रकारोंने तो आगे बढ़ करके यहाँतक कहा है कि:–

"वर्षन् क्षारार्णवेऽप्यब्दो मुक्तात्वं क्वापि जायते।
सर्वेषां ददतो दातुः पात्रयोगोऽपि संभवेत्" ॥ १ ॥

अर्थात्–जो मनुष्य हमेशां देता ही रहता है–दान करता ही रहता है, उसको कभी न कभी पात्रका योग मिल ही जाता है, जैसे क्षारसमुद्रमें भी वर्षते हुए मेघका जल, कभी न कभी मोती पनेको भी प्राप्त कर लेता है।

इस लिये मनुष्योंको हमेशां दान देते ही रहना चाहिये। यों नहीं समझना चाहिये कि–यह तो असंयमी है–यह तो अव्रती है, इसको कैसा कर दिया जाय? । नहीं, व्रती–अव्रतीका, पात्र–अपात्रका विचार मोक्षार्थदानमें करनेका है, अनुकंपा दानमें नहीं। इसके लिये कहा भी है कि:–

"इयं मोक्षफले दाने पात्रापात्रविचारणा।
दयादानं तु सर्वज्ञैर्न क्वापि प्रतिषिध्यते" ॥ १ ॥

अर्थात्-यह पात्रापात्रका विचार मोक्षफल संबंधी दानमें करनेका है, परन्तु दया–दान (अनुकंपा) का तो सर्वज्ञप्रभुने कहीं

भी निषेध नहीं किया। क्योंकि—" **दीनाय देवदूष्यार्धं यथाऽदात् कृपया प्रभुः**" स्वयं परमात्माने भी अपना आधा-देवदुष्यवस्त्र, दीन ऐसे ब्राह्मणको अनुकंपासे दिया ही है। फिर इसका निषेध करना-इसमें प्रवृत्ति न करना, यह बडी भारी अज्ञानताका कही जा सकती है।

अगर बुद्धिमत्तासे विचार किया जाय, तो मालूम हो सकता है कि--धर्मके शोभित होनेमें करुणा—अनुकंपा ही एक कारण है। बल्कि योंही क्यों न कहा जाय कि धर्मका मूल ही दया--अनुकंपा—करुणा है। सिवाय अनुकंपाके सिवाय दयाके धर्मरूपी वृक्ष कभी खडा रह ही नहीं सकता है। इसी लिये एक कविने भी कहा है:—

" लक्ष्म्या गार्हस्थ्यमक्ष्णा मुखममृतरुचिः श्यामयाऽम्भोरुहाक्षी
भर्त्रा न्यायेन राज्यं वितरणकलया श्रीर्नृपो विक्रमेण।
नीरोगत्वेन कायः कुलममलतया निर्मदत्वेन विद्या
निर्दम्भत्वेन मैत्री किमपि करुणया भाति धर्मोऽन्यथा न"॥१॥

अर्थात्—गृहस्थीपना लक्ष्मीसे, मुख आंखसे, चन्द्र रात्रीसे, स्त्री पतिसे, राज्य न्यायसे, लक्ष्मी दान करनेसे, राजा विक्रमसे, शरीर निरोगत्वसे, कुल पवित्रतासे, विद्या निरभिमानतासे, मैत्री निष्कपटभावसे और धर्म करुणासे शोभित होता है। अन्यथा नहीं।

कहाँ तक कहा जाय? दया और दानकी महिमा शास्त्रोंमें स्थान स्थानमें पाई जाती है। बल्कि योंही अगर कह दें कि—'संसारके समस्त शास्त्रोंका 'दान और दया करना' यही सार है,' तो इसमें जरा सी भी अत्युक्ति नहीं कही जा सकती

अतएव, अन्तमें निम्नलिखित भावनाके साथ ' हितशिक्षा ' की पूर्णाहुति की जाती है कि:—

" इस श्रेयस्कर उद्यम द्वारा, पुण्य मुझे उपजा है जो,
आशा करता हूँ मैं, उससे मिथ्याविभ्रमका लय हो।
और इसीसे भविजन पाओ शिवपदके अविचल पथको,
रागद्वेष–विभाव–तिमिरसे कोई भी अन्धा न बनो " ॥१॥

" देवें सर्व मनुष्य, दान दिलसे दुःखी तथा दीनको,
पीडा–विह्वलका प्रपालन करें, रक्खें दया भावको " ।
आशीर्वाद यही प्रदान करके, सद्भावनासे भरे,
' शिक्षा ' पुस्तकका समापन यही विद्या विनोदी करे ॥२॥

---

भव्यानामुपकाराय हितशिक्षामिमां व्यधात् ।
धर्माचार्यपदोपासी श्रीविद्याविजयो मुनिः ॥३॥

समाप्त.



|| अर्हम् ||



|| परमगुरुश्रीविजयधर्मसूरिभ्यो नमः ||

# शिक्षा–शतक.

१

मित्रो! देखो एक जगत्में ऐसा पंथ निराला है,
मानें नहि कुछ धर्म–कर्म, मन मानी मौज उडाता है।
चेतन–जडका भेद न जाने, शास्त्र कुशस्त्र बनाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने जगमें गजब मचाया है ॥

२

सुनो सर्व सिद्धान्त इसीका, सार सार दिखलाता हूँ,
नहीं लेखिनी माने तो भी, हृदय कठोर बनाता हूँ।
दया दानका मूल उखाड़ा, प्रतिमा पत्थर माना है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

३

जो अनुकंपा मानी जगने, उससे भी मुख मोडा है,
सावद्य–निरवद्य भेद दिखाकर, [१]रास भयंकर जोड़ा है।

---

१ तेरापंथ मतके उत्पादक भीखमजीने, 'अनुकंपा रास' बनाया है, जिसमें निर्दयताकी ये सब बातें लिखी हूई हैं।

सूत्रोंमें नहि भेद दिखाया, अपने आप जमाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

४

जो बिल्ली चूहेको पकड़े, उसे नहीं छोड़ाता है,
बिल्लीको उसमें दुख माने, निर्दयभाव बढ़ाता है ।
नहीं समझते ही 'दुख देना', किसका नाम कथाया है ?
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ।

५

"पानीके विण तड़फ रहा जन, आकुल–व्याकुल होता हो,
हाय हायरे! बाप मुआ! बोले मुझको कोई जल दो ।
नहि देना उसको भी पानी," ऐसा मत मन–माना है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

६

"पानी देकर उसे बचावें, तो पापोंको सेवेगा,
अन्न खायगा, जल पीएगा, फिर विषयोंको सेवेगा ।
वे सब हमको पाप लगेंगे, हमने क्योंकि बचाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

७

"जिस वाडेमें गौएं रहतीं, उस वाडेमें आग लगी,
मत खोलो फाटक उसकी तुम, कारण गौएं जीएंगी ।
जीकर वे तो पाप करेंगी," यह उपदेश सुनाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

८

" किसी गृहस्थका घर जलता है, उसमें बहुत मनुष्य भरे,
किलबिल किलबिल वे करते हैं, हाय मरे! रे हाय मरे।
पर मत खोलो किंवाड उसका, " ऐसा धर्म मनाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

९

" गाडा नीचे बच्चा आवे, उसको भी न उठाओ कोई,
मरता हो तो मरने दो, चिंता न करो जीनेकी कोई।
जीना-मरना कभी न चाहो " यह सिद्धान्त दिखाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

१०

" साधु-संतको किसी दुष्टने आकर फांसी दीनी है,
भोगन दो उसको वह अपनी, जैसी करणी कीनी है।
मत खोलो फांसी उसकी तुम, " ऐसा ज्ञान कराया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

११

" जाडेसे मरते को मत दो, कपडेका टुकडा तुम एक, "
" भूखोंको मत अन्न खिलाओ, ऐसी मनमें रक्खो टेक " !
ऐसी दया प्ररूपी जिसने, क्या क्या नहि दिखलाया है ?
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

१२

" कोई मारे जीव मार्गमें, पैसा दे मत छूडाओ, "

" सबल जीव दुर्बलको मारे, धर्म छुडाये मत मानो । "
" लाय बुझाओ–कसाइ मारो, दोनों सम समझाया है, "
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

१३

" विद्याशाला–दानभवन–हॉस्पिटल और पानीकी पो,
ऐसे कार्योंके करनेसे, धर्म–पंथको बैठे खो । "
यही बोध है इसी पंथका, क्या ही तत्त्व निकाला है ?,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

१४

" जीवोंका जीना नहि चाहें " ऐसी डींग अडाते हैं,
फिर भी मक्खी गिरे दालमें, तुरत निकाल बचाते हैं ।
वायुकायके जीव बचानेको पाटा बंधाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

१५

" जीवोंका हम तरना चाहें " इसी भूतके कारणसे,
मरतेको सुखसे वे देखें, क्या है ऐसे तारणसे ? ।
आया इसका यही नतीजा, दया–दान उठवाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

१६

यह तरना वे भी तो चाहें:–कसाइ नाम धराते हैं,
ईश्वरका ले नाम, पशुव्रजका जो जभे कराते हैं ।
रहा फरक क्या इन दोनोंमें ? नहीं समझमें आया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

१७

करूँ कहाँ तक वर्णन इसका ? बहुत विषय कहनेका है,
दया-वृक्षको तोड दिया, बी बोया निर्दयताका है।
आर्द्रभावको दूर किया, निज मन पाषाण बनाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

१८

दया दयाका नाम पुकारें, दया नहीं जानें लवलेश,
'दुःखीको दुखसे छोडाना,' कही दया यह ही परमेश।
इसी दयाको, पर, नहीं जानें, मानें मन जो आया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

१९

"जीव मारनेसे लगता है, पाप एक, मारे उसको,
पाप अठारों लगे उसीको, मरतेको परिपाले जो।"
यह सिद्धान्त खास है इसका, इसमें सब कुछ आया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

२०

"जो कुछ देना सो हमको दो, मत दो और किसीको कुछ,
नहीं पात्र हैं और जगत्में, हमहीको समझो सब कुछ।"
साध्वाभासोंकी यह शिक्षा, नवीन पंथ चलाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

२१

अब कुछ सुनो सूत्रकी बातें, जो इसने पलटाई हैं,
नहीं समझकर अर्थ इन्हींके, कुयुक्तियाँ दिखलाई हैं।

जहाँ चली नहि एक, वहाँ तब 'प्रभु चूके' दिखलाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

२२

रयणादेवीके रोनेसे हुआ **शोक** उस जिनरिखको,
ज्ञाताके नववें अध्ययनमें '**करुण**' शब्दको तुम देखो ।
'करुण' शब्दको 'करुणा' कहकर झूठा अर्थ लगाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

२३

दिया दान वार्षिक, प्रभुने जब, अनुकंपाके आशयसे,
बार वर्षका कष्ट बतावें, प्रभुको, दारुण विभ्रमसे ।
दान दिया सब अर्हन्तोंने, औरोंको न कहाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

२४

[2]प्रज्ञप्त्यागम पनरशतक[3]में, मंखलिपुत्र बचाया है,
'अनुकंपा' शब्दके देखते, 'प्रभुचूका' दर्शाया है ।
चार ज्ञानके स्वामी प्रभुपर, यही कलंक लगाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

२५

निर्दोषी प्रभु थे, अप्रमादी, कभी न चूके संयममें,
श्रीआचारे[4] यही बताया, देखो नववें अध्ययनमें[5] ।

---

१ पृष्ठ ९५८-९५९ । २ भगवतीसूत्र । ३ प० १२१७-१२१८ ।
४ आचारांगसूत्र । ५ पृष्ठ १५०-१५२ ।

'प्रभु चूके' का पाठ नहीं, फिर अपने आप दिखाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

२६

अरणकका दृष्टान्त बताकर, कहें:-'न की करुणा इसने,'
पर करुणाका काम वहाँ क्या, सुरलीला जानी इसने।
'नहि छोडेंगे धर्म हमारा' यह अरणक फरमाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

२७

'नहीं करेगा हर्ज हमारा' यही बात इसके मनकी,
फिर यह क्योंकर करे प्रार्थना, बनियोंके संरक्षणकी ?।
ज्ञातसूत्रमें[१] स्पष्ट बात है, फिर भी झूठ चलाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

२८

मिथिलापति नमिराय, 'ऋषीश्वर' होकर चलदें जंगलमें,
रुदनकरें सब लोग नगरके, अपने अपने मंदिरमें।
नहीं मोह उन पर ऋषिजीको, यही सत्य फरमाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

२९

गया इन्द्र, हो विप्र, वहाँपर, मोह-परीक्षा करनेको,
वैक्रियद्वारा पुरी जलाकर, पूछे 'क्यों न इसे देखो?'।
इसको भी 'करुणा' बतलाकर, दया-धर्म उठवाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

---

१ पृ०७६५।

३०

प्रतिमाके साधन करनेको, पहुँचा मरघट[1] गजसुकुमाल,
सोमलने आकर इसके सिर, बांधी है मिट्टीकी पाल।
उसमें भरे ज्वलित अंगारे, यही सूत्रमें आया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

३१

कहें, 'न क्यों अनुकंपा की प्रभुने,' यह झूठ बताते हैं,
भाविभावको जानें प्रभुजी, नहीं प्रयत्न उठाते हैं।
इसी निमित्तसे कर्मनाश, प्रभुने इसका समझाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

३२

"महावीरको हुए अनेकों कष्ट, देव–मनु–तिर्यक्से,
की नहि रक्षा क्यों सुरपतिने अनुकंपाके कारणसे ?"
सार इसीका नहीं समझते, देखो यह बतलाया है:–
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

३३

आया सुरपति सेवा करने, जहाँ जिनेन्द्र बिराजे हैं,
पर, प्रभुने फरमाया ऐसे " जिननिरपेक्षक होते हैं।
करें कर्मक्षय स्वकीय बलसे " योगशास्त्रमें[2] आया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

३४

चेडा-कोणिक समरसमयमें, भी है सार समझनेका,

---

१ स्मशान। २ पृ० १०।

"नहीं किया क्यों प्रयतन प्रभुने, जीवोंके परिपालनका" ?।
भाविभावको जानें जिससे, नहीं प्रयत्न कराया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमे ढोंग मचाया है ॥

( ३५ )

" चुलणिपियाके तीन पुत्रको मारे पौषधशालामें,
पर, नहि की अनुकंपा उनपर, रहा धर्मकी दृढतामें "।
प्रसंग था वह मोहरायका, उसको और बताया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

( ३६ )

माताके आनेपर इसने, कोलाहलको बहुत किया,
रजनीका था समय, अतः व्रतभंग इसे तो कही दिया ।
सूत्र उपासकमें[१] यह आया, दया–निषेध न आया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

( ३७ )

" मच्छ गलागल नितप्रति होती, सारे द्वीप समुद्रोंमें,
इनको क्यों न बचावें प्रभुजी, रहे इन्द्र जब आज्ञामें ? । "
भाविभावको जानें जिनवर, जैसा होनेवाला है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

( ३८ )

कइ अनुकंपा 'जिनआज्ञामें' कइको 'आज्ञाभिन्न' गिनें,
नहीं भेद दिखलाए कहिंपर, फिरभी अपने आप गिनें ।

---

१ पृ० १४० ।

मनमाने ये भेद दिखाकर, मूलतत्त्व उठवाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबनें, जगमें ढोंग मचाया है ॥

३९

" नेमनाथने पशुओंको रक्षा की है भावी दुखसे, "
" धर्मरुचीने जीव बचाये, भाविकालमें मरनेसे । "
" मेघकुमरने ससलेको भी इसी प्रकार रखाया है, "
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

४०

वे अनुकंपा जिन आज्ञामें, इनको आज्ञा रहित गिनेः-
" हरिकेशी पर भक्ति जगाकर, यक्ष, शरीर प्रवेश करे । "
" धारिणिने अनुकंपा लाकर इच्छित भोजन खाया है, "
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

४१

" हरिणिगमेषी देव, दयासे षट् पुत्रोंको लाया है, "
" अनुकंपासे ही जिनवरने, मंखलिपुत्र[1] बचाया है । "
" हरिका ईंट उठाना, " " सुरने जलधरको बरसाया है "
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

४२

क्या अनुकंपा हो सकती है, प्रभु आज्ञासे रहित कभी ?
दुःखनाशकी इच्छा तो रखते हैं, मानवमात्र सभी ।
फिर भी इसको नहीं मानते, यही इन्होंकी माया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

---

१ गोशाला.

( ४३ )

" अव्रतिजीवन नहीं चाहना ' यह सूत्रोंमें आया है,
नहीं समझ कर अर्थ इसीका, इसको यों पलटाया है–
" अव्रति जीवोंका जीना नहि चाहो, यह बतलाया है "
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

( ४४ )

ऐसा झूठा अर्थ समझकर, दया हृदयसे खो डाली,
दान–पुण्य शुभकरणी अपने ही हाथोंसे धो डाली ।
समकितको खो बैठ हृदयसे, जो मिथ्यात्व बसाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

४५

पार्श्वनाथने सांप बचाया, शान्तिनाथने कबुतरको,
नेमनाथने पशु बचवाये, देखो उन अधिकारोंको ।
नहीं व्रतीथे, फिर भी उनका, क्यों रक्षण करवाया है ?
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

४६

शास्त्रोंमें तो यही बताया, श्रावक यह कहलाता है:–
" सात क्षेत्रमें भक्ति–प्रेमसे धनका व्यय जो करता है ।
दीन दुखीमें धनका व्यय भी जिसने नित्य कराया है, "
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

४७

फिर भी इसको नहीं मानकर, दान–पुण्य भगवाया है,

श्रावक–श्रावकको न खिलावे, इसको धर्म बताया है ।
" दीन–दुखीको कुछभी नहि दे, यह श्रावक कहलाया है, "
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

४८

एकेन्द्रियादि भेद दिखाये जीवोंके, जो सूत्रोंमें,
पुण्य–पाप भी भिन्न बताये, जीने–मरने दोनोंमें ।
नहीं मानकर इन भेदोंको, सबको सम समझाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

४९

नहीं समझमें आता मुझको, क्यों वे रोटी खाते हैं ?
इसके बदले बडे अजोंको[1], क्यों वे नहीं उडाते हैं ? ।
पाप लगेंगे दोनोंमें सम, कारण, यही मनाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

५०

' जीव मारकर जीव न रखना, ' यह जो बात बनाते हैं,
आवे यद्यपि सांढ सामने, कैसे भागे जाते हैं ? ।
'क्या भगनेमें जीव न मरते ?, ' फिर भी झूठ बताया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

५१

दया दयाका नाम पुकारें, दया किसीकी नानी है ?
दया रही अंतर ही घटमें नहीं, बडा वह पापी है, ।

---

१ बकरोंको ।

इसी दयाका मूल उठाकर, क्रूरकर्म फैलाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबनें, जगमें ढोंग मचाया है ॥

५२

दया दानका मूल उठाया, इतना भी तो नहीं किया,
अपनी पूजा ही के कारण, प्रभुपूजाको उठा दिया ।
अपनी प्रतिमाको मानें, जिन-प्रतिमाको न मनाया है,
ऐसे तेरापंथ मजबने, जगमें ढोंग मचाया है ॥

५३

सूत्रोंमें तो ठौर ठौर अधिकार जिन प्रतिमाका है,
पाठ छिपाकर इसका, इसने कृत्य किया चोरीका है ।
प्रभुवाणीकी चोरी करके, साहूकार बनाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

५४

**जिनप्रतिमा–जिनवाणी**, ये दोनोंका हमें सहारा है,
मानें इनमें एक, उसे क्या कहना ? यही विचारा है:–
'बाप विनाका पुत्र समझ लो' यही उचित समझाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

५५

जिन प्रतिमाके दर्शनसे, दर्शन ही निर्मल होता है,
'दर्शन व्रतका मूल कहावे,' जिन आगम यह कहता है ।
इसी मूलका मूल उखाडा, क्या ही जग भरमाया है ?,
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

५६

भेजी प्रतिमा अभयकुंवरने, आर्द्रकुमरके पास सही,
    देख, हुआ उस समय उसीको 'जातिस्मरण' ज्ञान वहीं।
सुयगडांगके छठे अध्ययनमें, यह अधिकार बताया है,
    ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है॥

५७

कहें कुपंथी 'भेजा ओघा,' नहीं तत्त्वको सोचा है,
    ओघेको कहता आभूषण क्या ? उसने जो सोचा है।
इसी कल्पना हीके कारण, नहीं तत्त्वको पाया है,
    ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है॥

५८

दोवेइने जिन प्रतिमा पूजी, ज्ञाता यह फरमाता है,
    स्पष्ट पाठ मिलने पर, क्यों यह मूढमती शरमाता है ?।
प्रभुपूजा–प्रभुदर्शनके विण, यों ही जन्म गमाया है,
    ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है॥

५९

देव–देवियोंको मानें, फिर जाकर नाक घिसाते हैं,
    प्रभुप्रतिमाके आगे जानेको, क्यों ये हिचकाते हैं ?।
नहीं शरम आवे इनको, यह नवीन पंथ चलाया है,
    ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है॥

६०

नाम 'अहिंसा' के दिखलाए, उसमें 'पूजा' दिखलाई,

१ द्वितीय श्रुतस्कंधमें। २ द्रौपदी। ३ पृ० १२५५।

प्रश्नव्याकरणसूत्र कहे, यह आंख खोल देखो भाई।
पकडा सो पकडा यह रक्खे, छोडे नहि पकडाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

६१

समकित धारी सूरयाभने प्रभुप्रतिमा पूजी देखो,
इसी सूत्र रायपसेणीमें नाटक भी इसका देखो।
स्पष्ट पाठ होनेपर, कैसा फिर, इसको पलटाया है:—
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

६२

" नाटककी जब आज्ञा मांगी, वहाँ वीरप्रभु मौन रहे, "
कहें कुपंथी ' धर्म कहाता, क्यों आज्ञा प्रभु नहि देते ? '
समझ नहीं इस न्याय नीतिकी:—'अनिषिद्ध, स्वीकृत होता है'
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

६३

अगर न होती प्रभुकी आज्ञा, जब गौतमने पूछा था,
क्यों करते वर्णन नाटकका ? कहते 'अनुचित ही यह था'।
इन बातोंको नहीं समझकर, ठोके जो मन आया है,
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है ॥

६४

जिन प्रतिमाकी सेवा करता साधु, निर्जरा करता है,
ऐसा खुल्लंखुल्ला देखो, प्रश्नव्याकरण कहता है।

---

१ पृ० ३३९। २ पृ० ७५ से। ३ पृ० ४१५।

भाव–भक्तिका पाठ दिखाया, फिर भी मूँह छिपाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है।

६५

जिन प्रतिमाकी पूजा करनेवाला सम्यग्दृष्टी है,
पूजासे जो विमुख रहा नर, वह तो मिथ्यादृष्टी है।
महाकल्पके इसी पाठको, जिसने नहीं मनाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है॥

६६

जब आणंदने व्रत लिये, उस समय प्रतिज्ञा यह की है:–
'अन्य तीर्थके देव न वांदुं' प्रतिमा सिद्ध इसीसे है।
अक्कल नहीं ठिकाने जिसकी, मूढ पंथ भरमाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है॥

६७

जिन प्रतिमाकी तरह साधुकी सेवा करने वालेको,
दीर्घायुष्य शुभ कर्म बंधाते, देखो [1]तीजे ठानेको।
उपमासे प्रतिमाकी पूजा, नहीं हृदयमें लाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है॥

६८

इसी सूत्रमें फिर भी देखो, **ठवणा सत्य** बताया है,
निक्षेपे जो चार बताये, उसमें **ठवणा** आया है।
इन सबको भी नहीं मानकर, कैसा ऐब लगाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है॥

---

१ ठाणांगसूत्र पृ० ११७

६९

उंववाइ 'अरिहंत चेइयाणि,' क्या यह पाठ बताता है?,
अंबड़ने भी प्रतिमा पूजी, यही सूत्र दिखलाता है।
अपने घरकी बात न जानें, झूठा ढोंग मचाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने, जगमें गजब मचाया है॥

७०

सतर भेदसे जिनप्रतिमाकी, पूजाका अधिकार कहा,
इसी सूत्र रायपसेणीमें, प्रतिमाको '**जिनसदृश**' कहा।
'निःश्रेयस' का फलभी आया, फिर भी हठ पकडाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने जगमें गजब मचाया है॥

७१

आलोयण विधि चली सूत्रमें, उसमें भी यह दर्शायाः-
"साधु, पास प्रभुप्रतिमाके जा, आलोयण ले" यह आया।
करें अर्थ, इसका क्या वे जो, जिनने मुख बंधाया है?,
ऐसे देखो अजब मजबने जगमें गजब मचाया है॥

७२

भरतरायने अष्टापद पर, मणिमय बिंब भराये हैं,
गौतमस्वामी जिनवंदनके हेतु यहाँ पर आये हैं।
संप्रतिने भी सवाक्रोड जिन बिंबोंको बनवाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने जगमें गजब मचाया है॥

७३

महानिशिथमें यही बताया, 'जो जिनबिंब भराता है,

१ पृ० २९६-२९७। २ पृ० १९०।

श्रावक करणी वही पालकर, स्वर्ग बारवें जाता है'।
इस करणीको नहीं मानकर, समकित बीज जलाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने जगमें गजब मचाया है ॥

७४

प्रतिमाका आकार देख कर, और मच्छ भी बूझे हैं,
समकित पाकर जातिस्मरणसे, पूर्वभवोंको पेखे हैं ।
तिसपर मानें नहीं, जिन्होंने सच्चा अर्थ चुराया है,
ऐसे देखो अजब मजबने जगमें गजब मचाया है ॥

७५

अंग पांचवेंमें[1] गणधरने, ब्राह्मी लिपिको वांदी है,
फिर भी प्रतिमाके निंदकने, पूरी निंदा ठोकी है ।
सुनो कुतर्कोंको भी इसके, जिनसे जग भरमाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने जगमें गजब मचाया है ॥

७६

कहें कुपंथी, "पत्थरकी गौ क्या हमको पय देती है?
इसी तरहसे पत्थरकी प्रतिमा न हमें कुछ देती है"।
कहा खूब, अक्कलका परिचय अपने आप कराया है,
ऐसे देखो अजब मजबने जगमें गजब मचाया है ॥

७७

पत्थरकी गौसे क्या हमको गौका ज्ञान न होता है?
ऐसे ही जिनप्रतिमासे, जिनेका[2] उद्बोधन[3] होता है ।

१ भगवतीसूत्र । २ तीर्थंकरका । ३ ज्ञान ।

कहिये, माता-पुत्री-स्त्रीमें क्योंकर भेद मनाया है?
ऐसे देखो अजब मजबने जगमें गजब मचाया है ॥

७८

नाम मात्रके ही लेनेसे, इष्ट-सिद्धि क्या होती है?
नाम रटो दिनभर लड्डूका भूख नष्ट क्या होती है ?।
नाम-मूर्ति इन दोनोंसे ही कार्यसिद्ध दिखलाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने जगमें गजब मचाया है ॥

७९

साधु कदाचित् पघड़ी पहने, क्या वह साधु कहावेगा ?
साधु मानते लोक वेषसे, नहिं तो [1]गेही होवेगा।
नहीं मूर्ति, तो है क्या यह भी ? क्यों कुलको लजवाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने जगमें गजब मचाया है ॥

८०

जिनसूत्रोंको 'प्रभुवाणी' कहते हैं, इसको भी देखो,
प्रभुवाणी तो चली गई, अब बनी मूर्ति उसको पेखो।
फिर भी प्रतिमाको नहि मानें, पोलंपोल चलाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने जगमें गजब मचाया है ॥

८१

प्रतिमामें यह शक्ति रही है, परिणामों बदलानेकी,
जैसे [2]चित्रित वनिताओंमें, 'इससे न वहाँ रहनेकी।
आज्ञा तीर्थंकरने दी है' यह मनमें न जचाया है,
ऐसे देखो अजब मजबने जगमें गजब मचाया है ॥

---

१ गृहस्थ। २ स्त्रियोंके चित्रोंमें।

८२

अब कुछ सुनो मजेकी बातें, जो है चूरणकी गोली,
देकर, मित्रो ! खतम करुं बस, इतनेमें इसकी होली ।
वेष और आचार इन्होंने, शास्त्रविरुद्ध रखाया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

८३

जैनीका तो नाम धरावें, नहीं जैनका लेश रहा,
आचारोंको छोड़, वेषको तोड़, दैत्यका रूप धरा ।
मैले कपड़े रक्खें, मानो तेली राजा आया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

८३

मुखपर पाटा बांधा, लंबा पूंछ बगलमें मारा है,
कपड़ेकी गाती बांधी, यह देखो भील गँवारा है ।
नहीं वेष मुनियोंका है यह, अपने आप धराया है,
देखो ऐसे अजब मजबने अपना जन्म गमाया है ॥

८५

शास्त्रोंमें नहि यह फरमायाः–' मुखपर पाटा बांधो तुम ',
साफ साफ तो यही कहाः–' जब बोलो यतना रक्खो तुम । '
कहा इसीमें धर्म [1]वीरने, क्यों इसको न मनाया है ?
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

---

१ महावीरस्वामीने ।

८६

गौतमस्वामी गये मृगावतीके वहाँ, जब यही कहाः—
'भगवन्! मुखको बांधो' ऐसा श्रीविपाक[1]में साफ कहा।
बांधी हो, तो क्योंकर कहती? इसमें कुछ न विचारा है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है॥

८७

आवश्यक[2]में विधि बतलाई, काउस्सगके करनेकी,
मुहपत्ती हाथमें कही है, फिर भी मुखको दे ताली।
दशवैकालिक और अनेकों, सूत्रोंमें बतलाया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है॥

८८

डंडा रखनेका दिखलाया, भगवत्यादि अनेकोंमें,
फिर भी इसको नहीं ग्रहें, करते ऐसे सब बातोंमें।
बात एक भी नहीं रखी, साधूका वेष लजाया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है॥

८९

सब चीजोंको खानेवाले, बनकर बैठे बावाजी,
'खमा', 'पूज्यपरमेश्वर' में, हैं और बने पूरे काजी।
वासि-विदल और मधु-मक्खन भी, जो आया, सो खाया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है॥

९०

लाला कर, आर्याएं[3] देती हैं, जो हरदम रहती हैं,

---

१ पृ. २२। २ आवश्यकनिर्युक्तिमें, काउस्सगके अधिकारमें। ३ साध्वीएं।

पास इन्हींके बैठ मजेसे भोजनको करवाती हैं।
ललनाओंका ढेर हमेशा, दिनभर पास जमाया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

९१

एक दिवसके अन्तरसे, उस घरमें भिक्षा जाते हैं,
हलवा-पूरी और रायता, सब कुछ ही ले आते हैं।
आधाकर्मी दोष न देखें, सबको इसने खाया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

९२

कच्चा पानी पिएं राखका, जो सूत्रोंमें नहीं कहा,
बरतणके धोअणको लेलें, जिसमें हैं उच्छिष्ट भरा।
ऐसे करनेसे अपने पर 'म्लेच्छ' कलंक लगाया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

९३

अजब बात, रखते ही नहि हैं, रात्रिसमयमें पानीको,
करते क्या होंगे यह सोचो, जब जावें वे जंगलको ?।
अशुची रखनेका तो देखो, दंड निशिथमें आया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

९४

'रजस्वला' यह धर्म न मानें, मानें फोड़ा फूटा है,
उससे भी भिक्षा मंगावें, सब कुछ इसको छूटा है।
करुं कहाँ तक श्लाघा इसकी? धर्म-कर्म सब खोया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

---

१ रजस्वलावाली स्रीसे।

९५

बाहिर काले, भीतरकाले, काले कृत्य कराते हैं,
कूड़-कपटकी खान समझ लो, आडंबर रखवाते हैं ।
सूत्र-अर्थका भेद न जानें, भोला जग भरमाया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

९६

सब तीर्थोंको छोड़ जगत्के, आप तीर्थ बन बैठे हैं,
गागा कर गीतोंको दिनभर, मूढोंको बहकाते हैं ।
शास्त्रोंकी तो बात न करते, ठोक दिया मन आया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

९७

'तीर्थेश्वर' का अर्थ न जानें, तीर्थेश्वर बन बैठे हैं,
'खमा' 'घणी खम्मा' की धुनमें, फूले नहीं समाते हैं ।
जा पूछा यदि प्रश्न किसीने, बस, झघडा उठवाया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

९८

'देव' गिनें वे भीखमजीको, 'गुरु' मानें कालूजीको,
'धर्म' प्ररूपा भीखमका है, छोडे प्राकृतन[1] पूज्योंको ।
इन्हीं तीन तत्त्वोंको ले कर, धोका पंथ चलाया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

९९

'तीर्थंकर' का नाम छुडाकर, 'भीखम' नाम सिखाते हैं,

१ प्राचीन-पूर्वके ।

'भीभाराजिममाडाका' की माला नित्य फिराते हैं।
इसी तरहसे सबकुछ फेरा, यह पाखंड बढ़ाया है,
देखो ऐसे अजब मजबने, अपना जन्म गमाया है ॥

१००

'करो कभी मत संगत इसकी,' अन्तिमकी यह शिक्षा है,
'मानो मेरा वचन हृदयसे,' बस, यह मेरी भिक्षा है।
स्नेहिमित्रको शतक सुनाओ, जो इस मतमें चलता है,
सेवो दान-दया-जिनप्रतिमा, जिससे पाप पिगलता है ॥

मुझमें जरा नहि शक्ति है, पद जोड़नेकी भी सही,
भाषा न हिन्दी जानता, फिर और क्या कहना यही ?
तो भी कृपासे धर्मगुरुकी, भाव अंतर जो मेरे,
व्यक्त कर, उनको जगत्के सामने विद्याधरे ॥



१ भीखम, भारमल, रायचंद जीतमल, मघराज, माणकचन्द, डालचंद और कालूराम, इन आठोंके आद्यक्षरोंको मिलाकर तेरापंथी लोग माला फिराते हैं॥

परमगुरुशास्त्रविशारद-जैनाचार्यश्रीविजयधर्मसूरिभ्यो नमः ।

# तेरापंथ-मत समीक्षा ।

लेखक,

मुनिराज विद्याविजय ।

प्रकाशक,

अभयचंद भगवान गांधी.

धी "विद्या विजय" प्रिन्टिंग प्रेसमे शाह पुरुषोत्तमदास गीगाभाई पांचभायाने मुद्रित किया—भावनगर.

वीर सं० २४४१ । सन् १९१५ ।

परमगुरुशास्त्रविशारद-जैनाचार्यश्रीविजयधर्मसूरिभ्यो नमः।

# तेरापंथ-मत समीक्षा।

लेखक,

मुनिराज विद्याविजय।

प्रकाशक,

अभयचंद भगवान गांधी.


धी "विद्या विजय" प्रिन्टिंग प्रेसमें शाह पुरुषोत्तमदास गीगाभाई पांचभायाने मुद्रित किया—भावनगर.

वीर सं० २४४१। सन् १९१५।

## सज्जनो ! इसको अवश्य पढो !



इस पुस्तकको छपे करीबन एक साल हो गया, परन्तु इस पुस्तकमें पूछे हुए ७१ प्रश्नोंके उत्तर, अभी तक किसी तेरापंथी महाशयकी तरफसे नहीं मिले। अतएव पुनः सूचना की जाती है कि–उन लोगोंको चाहिये कि–वे, अपने माने हुए ३२ सूत्रोंके मूल पाठों-से, सभ्यताके साथ, इन प्रश्नोंके उत्तर दे करके, अपनी इज्जत पर लगी हुई कालिमाको दूर करें।





# भूमिका।

इस पुस्तकमें भूमिकाकी आवश्यकता नहीं है। क्योंकि पुस्तकके उपक्रममें ही भूमिका योग्य वक्तव्य कह दिया है। तिसपर भी इस पुस्तककी रचनाके विषयमें एकाध बात, यहाँ कह देनी समुचित समझता हूँ।

यह नियम है कि–'कारणके सिवाय कार्यकी उत्पत्ति नहीं होती।' इस पुस्तकके निर्माणमें भी कुछ न कुछ कारण तो जरूर ही है।

संसारमें ऐसा भी एक मत है, जो कि दया–दान–मूर्तिपूजाको नहीं मानता है। इस मतका नाम है तेरापंथ–मत। इसकी प्रसिद्धि प्रायःकरके राजपूताना–मारवाडमें अधिक है। और तेरापंथी साधुओंका अधिकतर विचरना वहाँ ही होता है, जहाँ हमारे संवेगी साधुओंका विचरना बहुत कम, बल्कि नहीं होता है। ऐसे क्षेत्रोंमें, हजारों भोले मनुष्य, इन साधुओंके उपरि आडंबरसे फँस जाते हैं। इस लिये मेरा कई दिनोंसे इरादा था कि–'तेरापंथी–मतके विषयमें एक पुस्तक लिखुं, और इन्होंने शास्त्रके विरुद्ध की हुई कल्पनाएं, तथा जिनागमके असल सिद्धान्त (दया–दान) को मूलसे उखाड दिया है, वगैरह इनके, दुर्गतिमें ले जानेवाले मन्तव्योंकी तस्वीर दुनियाको दिखलाउँ।' ऐसे विचारमें था ही, इतनेमें पाली–मारवाडमें, हमारे परमपूज्य प्रातःस्मरणीय

गुरुवर्य शास्त्रविशारद–जैनाचार्यश्रीविजयधर्मसूरीश्वरजी महाराज. तथा इतिहासतत्त्वमहोदधि उपाध्यायजी श्रीइन्द्रविजयजी महाराजका पधारना हुआ, उस समय वहाँ के तेरापंथियोंने आपसे चार दिन तक चर्चा की। अन्तमे वे लोग निरुत्तर हो गये, तब उन्होंने तेईस प्रश्नोंका एक चिट्ठा दिया, और उनके उत्तर मांगे।

बस, इसी निमित्तको लेकरके, उनके तेईस प्रश्नोंके उत्तरोंके साथ इस पुस्तकके निर्माण करनेका सौभाग्य मुझे प्राप्त हुआ है।

इस पुस्तकमे तेरापंथी मतकी उत्पत्ति, उसके मन्तव्योंके देनेके बाद पालीकी चर्चाका संपूर्ण वृत्तान्त तथा उनके पूछे हुए तेईस प्रश्नोंके उत्तर दिये गये है। और अन्तमें तेरापंथियोंसे ७५ प्रश्नोंके उत्तर उनके माने हुए ३२ सूत्रोंके मूल पाठोंसे मागे है।

मुझे इस बातके कथन करनेमे संकोच उपस्थित नहीं होता है कि–इस पुस्तकके पढनेमें लोगोंकी अभिरुचि अवश्य बढी है। क्योंकि इसका यही प्रमाण है कि–प्रकाशकको, इसकी दूसरी आवृत्तिके प्रसिद्ध करनेका समय शीघ्र ही प्राप्त हुआ है।

मैं आशा करता हूँ कि तेरापंथि मतके विषयमे, बिलकुल संक्षेपसे लिखी हुई इस पुस्तकको पढ करके, तेरापंथी तथा इतर महानुभाव अवश्य लाभ उठावेंगे।

उदयपुर (मेवाड)
आश्विन शुदि १५ वीर सं. २४४१ } **विद्याविजय.**



॥ अर्हम् ॥



श्रीविजयधर्मसूरिभ्यो नमः ।

# तेरापंथ–मत समीक्षा ।

पंचमकालका प्रभावही ऐसा है कि-ज्यों ज्यों काल जाता है, त्यों २ एक के पीछे एक, ऐसे मतमतान्तर बढते ही जाते हैं। देखिये, जिन्होंने महावीर देवके शासनका स्वीकार नहीं किया, उन्होंने अपनी खिचडी अलग ही पकानी शुरु कर दी। जैसे महावीर-देवके शासनबाह्य निह्नवोंकी कथाएं तो सुप्रसिद्ध ही हैं। तदनन्तर वि. सं १५०८ में लोंका लेखकने, जोकि गृहस्थ था, लुंपकमत चलाया। और लोगोंको बहकाकर विपरीत मार्गपर ले जानेके लिये खूब ही प्रयत्न किया। इसके बाद १७०९ में, इसी लोंका लेखकके चलाए हुए मतमेंसे लवजी ऋषिने ढूंढक पंथ ( स्थानकवासी ) निकाला। जिसने मूर्तिपूजन वगैरहका निषेध किया। इसकी सिद्धिके लिये, सूत्रोंमें जहाँ २ मूर्तिपूजाका अधिकार आया, उसके अर्थोंको बदलनेमें बहादुरीकी। तदनन्तर इसी ढूंढक पंथमेंसे एक 'तेरापंथी' मत निकला कि जिसकी समीक्षा करना, आजके लेखका प्रधान उद्देश्य है। इस पुस्तकमें, पहिले तेरापंथ-मतकी उत्पत्ति, उसके मन्तव्य, मालूम

( मारवाड )में जो चर्चा हुई, उसका सारा वृत्तान्त, तेरापंथीके तेईस प्रश्नोंके उत्तर और अन्तमें तेरापंथियोंसे पूछे गये प्रश्न भी लिख दिये गये हैं । आशा है पाठक, इसको ध्यान पूर्वक पढेंगे ।

## तेरापंथ-मतकी उत्पत्ति ।

यह पंथ १८१८ की सालमें शुरु हुआ है । इसकी उत्पत्ति इस तरह हुई:—

" संवत् १८०८ की सालके लगभगमें मारवाडमें ढूंढक बाईस टोलेके, रुघनाथजी नामक साधु, अपने शिष्योंके साथ विचरते थे । इनके पासमें सोजत-बगडीके नजदीक कंटालीए के रहने वाले भिखुनजी नामक ओसवालने दीक्षा ली । किसी समयमें रुघनाथजी, मेडतेमें भिखुनजीको श्रीभगवती सूत्र पढाते थे । यद्यपि भिखुनजीकी बुद्धि कुछ तीक्ष्णथी, परन्तु विचार-शक्ति उलटी होनेसे बहुतसी बातोंमें इन्हें विपरीतता मालूम होने लगी । इसकी चेष्टा माधनमल धाडीवाल श्रावक जान गया । इस श्रावकने रुघनाथजीसे कहा:— ' आप इसको भगवती सूत्र पढा रहे हैं, परन्तु यह तो ' पयःपानं भुजङ्गानां केवलं विषवर्धनम् ' जैसा होता है । यह आगे जा करके निह्नव होगा । और उत्सूत्र प्ररूपणा करेगा । '

रुघनाथजीने कहा:— ' पहिले भी श्रीवीरभगवानने गोशालेको बचाया है । जमालीको भी पढाया और निह्नव हुआ तो क्या किया गया ? आगे २ कर्मानुसार हुआ करता है । इसका भी कर्मानुसार जो भावि—होनहार होगा सो होही जायगा । ' इस तरह कह करके उन्होंने भगवती तो

पूरी करादी । चोमासेके समाप्त होनेपर भिखुनजी उस भगवतीजीके पुस्तकको ले करके चलने लगे । तब रुघनाथजीने कहाः-' पुस्तक छोडते जाओ । ' परन्तु भिखुनजी तो लेकरके ही चले । पीछेसे दो साधुओंको भेज करके रुघनाथजीने वह पुस्तक मंगवा ली । बस ! इसीसे आपके हृदय मंदिरमें क्रोधाग्नि प्रज्वलित भी हो गई और आपने यह निश्चय भी करलिया कि-' मैं नया मत निकालुं और रुघनाथजीको कष्ट दूँ । ' अस्तु !

आपने मेडतेसे विहार करके मेवाडमें आकरके राजनगरमें चातुर्मास किया । यहाँपर सागर गच्छके यतिका एक भंडार था । उस भंडारमेंसे श्रावक लोग उसको, जो चाहिये सो पुस्तकें देने लगे । परन्तु ठीक है । स्याद्वाद शैलीयुक्त, अनंतनयात्मक श्रीजिनवचनके सच्चे रहस्यको, समुद्र समान गंभीर बुद्धिवाला भी गुरुगमताके सिवाय, प्राप्त नहीं कर सकता है, तो भिखुनजी जैसे, अव्वल तो मूर्तिके उत्थापक, गुरुगमताका नाम निशान नहीं, और फिर टब्बा-टब्बीसे काम लेनेवालेको, सच्चा रहस्य न मिले और वैपरीत्य पैदा हो, तो इसमें कोइ आश्चर्यकी बात नहीं ।

ठीक हुआ भी वैसाही । ज्यों २ भिखुनजी अपने आपसे पढता गया त्यों २ उसके ऊपर अनेक प्रकारकी शंकाएं और कुतर्क सवार होने लगे । अन्तमें अविधिसे सूत्र पढनेका प्रभाव, भिखुनजीके ऊपर बराबर पडा । भिखुनजीने पहिले पहल इस दयाका ही शिरच्छेद किया, जो कि जिन शासनका प्रधान मंत्र है-जिन शासनका प्रधान उद्देश्य है । भिखुनजी ने इस प्रकारकी प्ररूपणा कीः--

'साधु-मुनिराज किसी त्रस–स्थावर जीवको हणे नहीं, हणावे नहीं और अन्य कोई हणे उसकी अनुमोदना करे नहीं । किसीने किसी जीवको बांधा हो, तो साधु छोडे नहीं, छोडावे नहीं, और छोडे उसको अच्छा जाने नहीं । यह साधुका आचार है । इसी तरह श्रावक भी तीर्थंकरके छोटे पुत्र हैं, इस लिये वे भी कोई कीसी जीवको मारता हो तो, उस जीवको छोडे नहीं, छोडावे नहीं और छोडे उसकी अनुमोदना करे नहीं । इसमें कारण यह दिखलाया कि–यदि कोई शख्स, किसी जीवको मारता हो, और उसको छुडाया जाय, तो प्रथम तो अंतराय दोष लगेगा । तथा छुडानेके बाद वह जीव हिंसा करेगा, मैथुन सेवेगा, पत्र-पुष्प-फल तोडेगा, भक्षण करेगा वगैरह सब पाप छुडानेवालेके सिर लगते हैं । अर्थात् जैसे किसी वंडेमें गाय–बैल वगैरह भरे हुए हैं, और उसके पास अग्नि लगी हो, तो उस वंडेका दरवाजा खोल करके उन जानवरोंको बाहर नहीं निकालने चाहियें । क्योंकि–उनको निकालेंगे तो वे गाय–बैल वगैरह पशु मैथुन सेवेंगे–हिंसा करेंगे वह पाप दरवाजे खोलनेवालेके सिर पर है । इसके उपरान्त यह भी परूपणाकी कि–साधुके सिवाय कोई संयति नहीं है । अतएव, सिवाय साधुके और किसीको देनेमें निर्जरा या पुण्य होता ही नहीं है ।'

इस प्रकार भिखुनजीने दया और दानका निषेध किया ।

इस परूपणामें चार मनुष्य प्रधान थे । भीखुनजी तथा जयमलजीका चेला वखताजी, ये दो साधु तथा वच्छराज ओसवाल और लालजी पोरवाल, ये दो गृहस्थ । इन चारोंने मिल करके यह परूपणाकी ।

चातुर्मास उतरनेके बाद भीखुनजी, अपने गुरु रुघनाथजीके पास सोजत आए। रुघनाथजी पहिलेसे जान गए थे कि-इसने ऐसी प्ररूपणाकी है। इस लिये उसका कुछ सत्कार नहीं किया। आहार भी साथमें नहीं किया। तब भीखुनजीने अपने गुरुसे कहाः-मेरा क्या अपराध है? रुघनाथजीने कहाः-तुमने उत्सूत्रप्ररूपणाकी, रुघनाथजीने उसको समझाया किः-'यह तुम्हारी कल्पना, बिल्कुल शास्त्र और व्यवहार दोनोंसे विरुद्ध है। यदि ऐसा ही हो तो धर्मके मूल अंगभूत दया और दान दोनों खंडित क्या? सर्वथा उठही जायेंगे। और जब ये दोनों उठ गए तो फिर मोक्ष मार्गका अभाव ही हो जायगा। अन्तमें क्रमशः सर्वथा नास्तिकताकी नौबत आ जायगी। अत एव तुमने जो अरिहंतोंके अभिप्रायसे विरुद्ध प्ररूपणाकी है, उसका प्रायश्चित लेलो और आयंदे ऐसा न हो, ऐसा निश्चय करो।

भीखुनजीके अन्तःकरणमें इस बातकी जरा भी असर न पहूंची, परन्तु इसने अपने मनमें विचार कियाः-' यदि इस समय मै अपने मानसिक विचार प्रकट कर दूँगा तो ये गुरुजी मुझे समुदायसे बाहर निकाल देंगे। और अभी मैं बाहर हो करके अपना टोला नहीं जमा सकता हूँ। क्योंकि-अभी मेरे पास वैसे सहायक नहीं हैं, जैसे चाहियें। अत एव अभी तो गुरुजी जो कुछ कहें, स्वीकार ही कर लेना उचित है'। ऐसा विचार करके दंभ प्रिय भिखुनजीने कहा-'हे स्वामिन्! मेरी भूल आपने कही इससे मैं क्षमापात्र हूँ। आप जो कुछ प्रायश्चित्त दें, मैं लेनेके लिये तय्यार हूँ'। गुरुने छमासी प्रायश्चित्त दिया। (किसी २ जगह दो दफे प्रायश्चित्त लेना लिखा है) यह सब

हुआ, परन्तु भीखमजीके चेले भारमलने श्रद्धा छोडी नहीं। पश्चात् रुघनाथजीने भिखुनजीसे कहाः—

'बगडीमें वखताजी ढुंढिये, वच्छरामजी ओसवाल, राजनगरके श्रावक लालजी पोरवाड, इन तीनोंकी तुमने श्रद्धा हटाई है, इस लिये तुम वहाँ जाकरके ठिकाने लाओ। उन लोगोंको तुम ही समझा सकोगे, वहाँसे आप आज्ञा लेकरके बगडी आए। यहाँपर तो आपको 'लेने गई पूत तो खोआई खसम' जैसा हुआ। आएथे तो वखते ढूंढकको समझाने। परन्तु प्रत्युत वखता ढूंढिया आपहीको उपालम्भ ( ठपका ) देने लगा। वखता ढूंढकने कहाः- देखो! अपने सबने मिल करके यह ठीक कियाथा, और फिर तुमे तो रुगनाथजीके पास जाकरके फँस गए। यह क्या किया?'बस! ऐसे २ बहुतसे वचन सुना करके फिर चक्कर घुमाया। फिर दो चार महीने बाद भिखुनजी रुघनाथजीके पास आए। फिर भी आहार पाणी साथ नहीं किया। तब रुघनाथजीके भाई जेमलजीके पास भि खुनजी गए। जेमलजीको और रुघनाथजीको द्वेष हुआ। छे महीने तक पंचायत होती रही। किन्तु अपना मत नहीं छोडा! भिखुनजीने अंदर अंदरसे साधुओंको और गृहस्थोंको अपने पक्षमें ले लिये थे। रुघनाथजीने प्रायश्चित्त लेकरके समुदायमें रहेनेको बहुत कुछ कहा। परन्तु अब वह कैसे मान सकताथा। क्योंकि उसके पक्षमें और भी लोग मिल गये थे। रुघनाथजीने बहुत कुछ समझाया, परन्तु नहीं समझा, तब 'बिगडा पान बिगाडे चोली, बिगडा साधु बिगाडे टोली' इस नियमानुसार रुघनाथजीने उसको सं० १८१५ चैत्र शुदि ९ शुक्रवारके दिन

समुदायसे बाहर किया। (किसी २ जगह १८१८ लिखा है) भीखुनजी जब समुदायसे बाहर हुए तब वे बखतावर, रूपचन्द भरमल, गिरधर वगैरह बारह और वह मिलकर, तेरह आदमी निकले थे। बस! इसीसे 'तेरापंथ' ऐसा नाम पडा है। सुनते हैं रूपचन्द आदि दो साधु तो किसी कारणसे थोडे ही समयमें भिखुनजीको छोड कर, रुघनाथजीको मिल गये थे।"

बस। इस प्रकारसे 'तेरापंथ' की उत्पत्ति हुई है।

अब भिखुनजी ग्रामानुग्राम विचरने लगा। और खुल्लं-खुल्ला दया–दानका निषेध करने लगा। बहुतसे पंडित लोग उससे शास्त्रार्थ करके उसको पराजय करते थे। परन्तु गाढ मि-थ्यात्वके प्रभावसे वह कैसे मान सकता था?। उसके अभिनि-वेश–मिथ्यात्वरूप भूमिगृहमें पंडितोंके–विद्वानोंकी वचनरूप कि-रणें घुसने नहीं पाती थीं। जब भिखुनजी शास्त्रार्थमें किसीसे हार जाता था, तब वह कहता थाः–'मेरी बुद्धिकी न्यूनतासे मैं पराजित होता हूं। परन्तु बात तो जो मैं कहता हूं वही सत्य है'। बस! ऐसी २ बातें करके अपने हठवादको नहीं छोडता था।

प्रियपाठक! तेरापंथके मूल उत्पादक भिखुनजीके दादे परदादे लोग सूत्रोंमेंसे 'मूर्त्ति' विषयक जो २ रकमें थीं उनकी तो चोरी कर ही चुके थे। अब भिखुनजीने मूल दो और बा-तोंका फेरफार किया। यह तो सब कोई समझ सकते हैं कि-वहीमेंसे एक दो रकमकी चोरी कोई करना चाहे तो उसको बहुत रकमोंका फेरफार करना पडता है। बस! इसी नियमा-नुसार दया और दान ये दो रकमें उडानेमें और किनकिन २ बातोंमें फेरफार करना पडा, तथा उसकी सिद्धिके लिये

उसको कैसे २ मन्तव्य प्रकट करने पडे यह सब बातें आगे चल करके आप पढेंगे ।

## तेरापंथ-मतके मन्तव्य ।

तेरापंथियोंने ऐसे २ मन्तव्य प्रकाशित किये हैं, कि-जिनको सुन करके कैसाभी मनुष्य क्यों न हो, उनके प्रति सम्पूर्ण घृणाकी दृष्टिसे देखे विना नहीं रहेगा। बातभी ठीक ही है कि, जिन्होंने दया और दान ये दो परमसिद्धान्तोंकाही शिरच्छेद कर दिया है, वे लोग फिर क्या नहीं कर सकते हैं ? अस्तु ।

यहाँ पर उनके मन्तव्य दिखलाए जायँ, इसके पहिले एक और बात कह देना समुचित समझता हूं ।

तेरापंथ-मतके उत्पादक भिखुनजीने जब दया और दान दोनोंको जडसे उखाड करके डाल दिये। तब उसके गुरु तथा और भी लोग समझातेथे कि-देखो, 'महावीर देवने भी अनुकंपासे गोशालेको बचाया है'। जब उसकी एकभी न चली, तब 'महावीरदेव भूले' ऐसा कहना पडा। अन्तमें यहाँ तक नौबत आई कि-महावीर देवके अवर्णवाद भी बोलने लग गया। उसको यह भी समझाया गया था कि-"तू जो उत्सूत्र भाषण करके अनुकंपाका निषेध करता है, वह बिल्कुल बे सिर-पैरकी बात है। देखो, उपासकदशांगमें, श्रेणिक राजाने अनुकंपाके कारण अमारी पटह बजवाया, ऐसे लिखा है। रायपसेणीसूत्रमें परदेशी राजाने १२ व्रतका उच्चारण किया, वहाँ परिग्रहपरिमाणका चतुर्थ हिस्सा अनुकम्पा (दानशाला क-

गैरह) में लगाया। और भी देखोः-उत्तराध्ययनसूत्रमें श्री-नेमनाथ विवाहके निमित्त जब आए है, तब वहाँ पर वाडेमें भरे हुए पशुओंको अनुकंपासे छुडवाये हैं। तथा ठाणांगसूत्रमें दस प्रकारके दान प्ररूपण किये हैं उनमें अनुकंपादान भी आ जाता है।"

इत्यादि बहुत २ पाठ दिखा करके समझाया, परन्तु उसने अपने अभिनिवेशको बिलकुल त्याग ही नहीं किया। ठीक ही बात है कि जीवोंकी गति कर्मोंके अधीन है। और जैसी गति होती है वैसीही मति भी होती है। तदनुसार भिखु-नजीकी मति भी, उसकी गतिका परिचय कराने लगी। बस, परमात्माके शासनमें अनेकों निह्नव हुए, उन्होंमें इसका भी एक नम्बर बढ गया। परन्तु इसमें एक विशेषता थी कि और सब निह्नवतो मूलपरंपरासे निकले, परन्तु यह तो निह्नवोंमेंसे निह्नव हुआ। अस्तु !

यह पहिलेही दिखला दिया है कि-भिखुनजीने मूल तो दोही रकमोंका फेरफार किया। दया और दान। परन्तु उन दोनों रकमोंके फेरफार करनेमें, उसको अनेकों मन्तव्य शास्त्र विरुद्ध प्रकाशित करने पडे। यहाँपर संक्षेपमें, उसके प्रकाशित मन्तव्य दिखलाये जाते हैं।

### दयाके विषयमें.

१ भूखे-प्यासेको जिमाने, कबूतर वगैरह जीवोंको दाने डालने तथा पानीकी पीयाऊ ( पो ) लगाने एवं दान-शाला करवानेमें एकान्त पाप होता है

२ बिल्ली, मूसे [ ऊंदर ] को पकडती हो, और अगर उसको छुडाया जाय, तो भोगान्तराय लगे । इसी तरह और भी कोई हिंसक जीव, कीसी दुर्बल जीवको मारता हो और छुडाया जाय, तो भोगान्तराय लगता है, ।

३ असंयति जीवका जीना नहीं चाहना ।

४ मरते हुए जीवको जबरदस्तिसे यानी शरीरके व्यापारसे बचावे तो पाप लगे ।

५ जीवको मारे उसको एक पाप लगे और बचावे उसको अठारह पाप लगें ।

६ साधुको कोइ दुष्ट फांसी दे गया हो, और कोइ दयावंत उस फांसीसे साधुको बचावे, तो उसको एकान्त पाप लगे ।

७ दुःखी जीवको देखकरके विचार करना कि–'अहो ! यह अपने कर्मसे दुःखी हो रहा है । उसके कर्म तूटें तो अच्छा' बस, ऐसी चिंतवना करे, उसका नाम अनुकंपा है । भोजन-वस्त्र वगैरह दे करके उस जीवको सुख उपजाना नहीं चाहिये ।

प्रिय पाठक ! हमारे तेरापंथी भाइओंकी दया के, नहीं नहीं निर्दयताके नमूने आपने देखलिये । अब उनके दान विषयक कुछ नियम देखिये ।

दानके विषयमें.

१ साधुको छोडकरके किसी ( गरीब-रंक-दुर्बल-दुःखी वगैरह ) को दान देनेमें एकान्त पाप लगता है ।

२ महावीर भगवंतने असंयती–अव्रतियोंको बरसी दान दिया जिससे उनको बारह वर्ष [ फोडा ] दुःख पडा ।

३ साधुके सिवाय पुण्यका क्षेत्र कहीं भी नहीं है ।

४ श्रावकको भी दान देनेमें पाप लगता है ।

५ श्रावक जहरके कटोरेके समान तथा कुपात्र हैं । इस लिये उनको दान देनेमें तथा धर्मके उपकरणदेनेमें भी धर्म नहीं है ।

इनके सिवाय अनेकों मन्तव्य शास्त्रविरुद्ध प्रकाशित किये हैं । पाठकोंने हमारे तेरापंथी भाइयोंकी दयाकी पराकाष्ठा ऊपरसे देखली होगी । क्या उनलोगोंको कोईभी मनुष्य जैन कहनेका दावा कर सकता है ? कभी नहीं । परमात्मा महावीर देवने साधुओंको तथा गृहस्थोंको ऐसी निर्दयता रखना फरमायाही नहीं । परन्तु ठीक है, जो लोग संस्कृत-व्याकरणादिको तो पढते नहीं, और टब्बाटब्बीसे अपना कार्य निकालना चाहते हैं, वे ऐसे २ झूठे अर्थ करके सत्यमार्गसे परिभ्रष्ट हो जायँ तो इसमें आश्चर्य ही क्या ? । याद रखना चाहिये कि–सिवाय व्याकरणादि पढनेके सूत्रोंके वास्तविक अर्थ नहीं प्राप्त हो सकते । और जो लोग नहीं पढे हुवे होते हैं, उनको जैसा भूत लगाया जाय, वैसा लग सकता है । जैसे 'घी खिचडी' का दृष्टान्त ।

## घी खिचडीका दृष्टान्त.

" एक विद्यानुरागी राजा न्यायपूर्वक राज्य करता था, और उसके पास एक विद्वान् पुरोहित भी रहता था । अतएव उसकी प्रशंसा देश–विदेशमें हुआ करती थी । हजारों विद्वान् उस राजाके पास आकरके, अपनी विद्याका माहात्म्य दिखाकर लाखों रूपये इनाममें ले जाते थे । कालकी विचित्र महिमा है । वह अपना कार्य बराबर बजाया ही करता है । इसी

नियमानुसार अपनी अपनी आयुष्यको पूरा करके राजा तथा पुरोहित दोनों परलोकमें जा बसे। राजाकी गद्दी पर राजपुत्र बैठा और पुरोहितजीका कार्य पुरोहितजीका लडका करने लगा। परन्तु ये दोनों संस्कृत ज्ञानसे बिलकुल वंचित ही थे। एक दिन पुरोहितकी स्त्रीने अपने पतिसे कहाः–'स्वामिनाथ! राजाके पास अनेकों विद्वान् देश-विदेशसे आते हैं। आपके पिता संस्कृतके परमज्ञाता थे, जिससे समस्त विद्वान् प्रसन्न होकर जाते थे। आपने मौज-शौकमें विद्यारत्न प्राप्त किया नहीं। लेकिन अब आपका अपमान न हो, इस लिये आपको थोडी बहुत संस्कृत विद्या प्राप्त करलेनी चाहिये। धूर्तराट् पुरोहित बोलाः–'मुझे सब प्रकारकी विद्याएं कपट देवके प्रसादसे प्रसन्न हैं। व्याकरणको तो व्याधिकरण समझता हूं। तथा न्यायको नाई (हजाम) समझता हूँ। तू जराभी फिकर मत कर।' ऐसा कह करके राजाके पास चला गया।

राजाके पास अपना बडाईका ब्यूगल बजाता हुआ कहने लगाः–'महाराज! आजकल सच्ची विद्या लोगोंमें रही नहीं। सब लोग पांच २ दस २ श्लोक कंठस्थ करके यहाँ आते हैं, और आपको प्रसन्न करके पुष्कल द्रव्य ले जाते हैं। आपके पास अब जो पंडित आवे, उसकी परीक्षा करनी चाहिये। लीजिये, मैं यह श्लोक देता हूं। इसका अर्थ, जो पंडित आवे, उससे पूछिये,। ऐसा कह करके पुरोहितजीने 'शान्ताकारं पद्मनिलयम्' ऐसे पदवाला एक श्लोक दिया। इसका अर्थ भी उसने राजाको समझा दिया। उसने कहा, 'इसका अर्थ है 'घी खिचडी'। जो पंडित ऐसा अर्थ न करे उसको मूर्ख समझना'।

राजाने, उस श्लोकको और उसके अर्थको अपने हृदयमें स्थापन कर लिया। राजाके पास काशी-कांची-नदीया-शान्तिपुर-भट्टपल्ली-मिथिला-काश्मीर तथा गुजरातमे निरन्तर पंडित आने लगे। और अपनी २ विद्वत्ता राजाको दिखाने लगे। जो पंडित राजसभामें आया, उसके सामने वही 'शान्ताकारं पद्मनिलयं' वाला श्लोक धर दिया। इस श्लोकका अर्थ सब पंडित अपनी २ बुद्ध्यनुसार करने लगे। परन्तु मनमाना अर्थ नहीं करनेसे राजा प्रसन्न नहीं होता था। बिचारे पंडित लोग खंडान्वय-दंडान्वयसे अर्थ करने लगे, तथा प्रकृति-प्रत्यय वगैरह सब पृथक् पृथक् दिखा करके अपना पांडित्य दिखाने लगे, परन्तु राजाकी प्रसन्नता न होनेके कारण वे बिना दक्षिणाके ही अपना २ मार्ग लेने लगे। ऐसे सैंकडों पंडित आए, परन्तु राजा सबका अपमानही करता रहा। राजा उस धूर्तपुरोहितके ऊपर अधिकाधिक प्रसन्न होने लगा, और उसकी जो बारह हजारकी आमदनी थी, वह बढाकर चौवीस हजारकी कर दी। राजाके मनमें यह विश्वास हो गया कि-सारे देशमें यदि कोई पंडित है तो पुरोहितही है।

एक दिन एक ब्राह्मणका लडका पुरोहितकी स्त्रीकी सेवा करने लगा। उसने एक दिन बात बनाकर कहा:-एक 'श्लोक ऐसा है कि जिसका अर्थ अपने राजा और आपके पति ये दोनोंही जानते हैं। तीसरा कोई जानताही नहीं है। क्या आप उस श्लोकका अर्थ नहीं जानते हैं'! स्त्रीने यह बात मनमें धारण करली। रात्रीको जब पुरोहितजी आए, तब झटसे स्त्रीने पूछा:-'राजा जो श्लोक सब पंडितोंको पूछता है उसका अर्थ क्या है?' पुरोहितने कहा:-'तू समझती नहीं

है । षट्कर्णो भिद्यते मंत्रः, इस नियमानुसार यह बात तीसरेको नहीं कही जा सकती । '

स्त्रीने बराबर हठ पकडी, और कहाः-' मुझको अगर अर्थ नहीं कहेंगे, तो मैं समजूंगी कि-आपका मेरे पर विश्वास नहीं है । और प्रेमभी नहीं है । '

स्त्रीके आगे भट्टजीका जोर कहाँ तक चल सकता था ? स्त्रीके आग्रहसे पुरोहितजी कहने लगेः-' देख, मैं अर्थ तुझे कहता हूं, परन्तु किसीसे कहना नहीं । मुझको उस श्लोकका अर्थ नहीं आता है, परन्तु मैंने राजाको बहकानेके लिये ' घी खिचडी ' ऐसा अर्थ कह रक्खा है । क्योंकि-वैसा अर्थ कोई पंडित करे नहीं, और राजाकी प्रसन्नता होवे नहीं । बस, इसीसे अपना कामभी जमा रहे । '

प्रातःकाल होते ही वह लडका आया और स्त्रीके सामने पूर्वोक्त बात छेडी । लडकेने कहाः-' आप सब बातोंमें प्रवीण हैं, परन्तु आश्चर्य है कि उस श्लोकका अर्थ आपकोभी नहीं आता । ' स्त्रीने झटसे कह दियाः-' यह क्या बोलता है, मुझे अर्थ आता है । ' लडकेने कहाः-' मैं नहीं मान सकता तिसपरभी अगर आता होवे तो कह दीजिये । '

स्त्रीकी जाति कहाँ तक अपने हृदयमें गुप्त बात रख सकती है ? स्त्रीने कहाः-' देख ! किसीसे कहना नहीं । उसका अर्थ तो, जो पंडित लोग करते हैं, वही है, परन्तु राजाको बहकानेके लिये ' घी खिचडी ' ऐसा अर्थ ठसा दिया है । '

लडकेको उस श्लोकका तात्पर्य जब ठीक २ मिल गया । तब हमेशा समस्त पंडितोंका अपमान देख करके लडकेके मनमें बहुतही ग्लानी उत्पन्न होती थी ।

